क्षण भर ही रही। इसके बाद वह फिर रजनी के कंधे की आड़ में आ गई। फिर रजनी के कान के पास उसने अपने अधर-पल्लव भी कुछ हिलाये। एक कुतूहल-सा मेरे अन्दर उत्पन्न हुआ। मैं सोचने लगा, जिस बात को रूप देते हुए भी इसने इतना प्रच्छन्न रखने की चेष्टा की है, वह क्या हो सकती है! मैं अपने आप से पूछने लगा, वातावरण का रूप पाकर भी जो मादक भाव अरूप रहता है— अमूक रहने पर भी जिस अभिनव छवि की झलक मूक रह जाती है— अमूर्त सौन्दर्य की जो संगा अमूर्त आकर्षण व्यक्त करके अंतर्ध्यान हो, उसका मूल रूप, उसकी जन्मस्थिति अपने आप में कहीं न कहीं अस्थिर किंवा विचलित तो नहीं है।

यह मेरी व्यक्तिगत त्रुटि नहीं है। वह तो उस जाति का दोष है, जो ऐसे अवसरों पर स्थूल जगत् में रहने पर भी मुझे सुदूर भाव जगत में पहुँचा देती है। इसलिए मैं आगे की स्थिति सम्यक प्रकारेण हृदयङ्गम न कर सका। यह न देख सका कि इसके बाद क्या हुआ। परन्तु क्षण भर के बाद पीछे से आभूषणों की झनक और चूड़ियों की खनक, कुछ रुनझुन और खन-खन मेरे अन्तस्तल में व्याप्त होकर बात की बात में बिखर-बिखर कर अणु-अणु में समाविष्ट हो गई।

कान मेरे नयन बन गये। नयन जिसे न देख पाये, कानों ने उसे देख लिया। जो अस्थिर सौन्दर्य मूर्त रहने पर अमूर्त बना हुआ था, मैं अनुभव करने लगा अब वह मूर्त है। आकारहीन वाणी अब साकार बनकर मुखरित हो गई है। रत्नाकर की हिलोर बन गई है, निर्झर की कल-ध्वनि।

हाँ भई, वह सामने से पार्श्व में आती-आती तत्काल जल्दी में भाग गई थी।

[ २ ]

उन दिनों मैं मसूरी में था। प्रकृति की निखिल छवि को एक बार कल्पना में सदा के लिए स्थिर स्थायी बना लेना चाहता था कि जगत्

और जीवन की विषम भाव-धाराओं में प्रकृति की अभिनव छवि देखने के साथ-साथ उसकी अव्यक्त निर्ममता को भी एक बार हृदयङ्गम कर लूँ।

केमिल्स बैक रोड पर एक शिला दीख पड़ी। वहीं बैठकर एक वृक्ष की हरी-हरी, नन्हीं-नन्हीं, पत्तियों में उठते और गिरते हुए पवन झकोरों के चित्रित कम्पन और स्पन्दन देख रहा था।

इतने में घूमती-फिरती हुई दो अनङ्ग लतिकाएँ मेरे निकट आ खड़ी हुई। एक ने आते ही मुझसे नमस्कार किया। मैं अवाक् हो उठा। मैं कहने ही वाला था कि क्षमा कीजिये, मैंने आपको पहचाना नहीं। लेकिन मैं उसकी सखी की अभिनव और अनिन्द्य छबिराशि को देखता ही रह गया। साधारण शिष्टाचार का भी निर्वाह न कर सका। इसका एक कारण यह भी था कि मैं सोचता था, इस सुमन का कली-रूप भी मैंने कहीं देखा है; किंतु इस असमंजस में मुझे ज्यादा देर नहीं रहना पड़ा। वह बोली 'मुझको आपसे परिचय प्राप्त करने का अवसर अवश्य नहीं मिला, लेकिन मेरी सखी आपको जानती है।'

मेरे मुँह से निकल गया 'मुझे यह जानकर बड़ी प्रसन्नता हुई; क्योंकि मैं स्वयं अबतक अपने आपको नहीं जान पाया।'

अब उसकी वह सखी पलक मारती हुई किंचित अस्थिर हुई। मुसकराहट अन्तर्हित हो गई और वह बोल उठी 'माफ कीजियेगा, मैं आपको एक चित्रकार समझती थी। लेकिन, लेकिन आप तो...। जान पड़ता है, मुझसे भूल हो गई है।'

और इतना कहकर वह लौट पड़ी। मैंने कह दिया- 'आपने कोई नई बात नहीं कही। मैंने स्वयं आपसे जो निवेदन किया, उसका भी यही अभिप्राय था। जब लोग मेरे भाव को अभाव, और मेरी कल्पना को मन्द मानकर उसपर पूर्ण मुखरित, जागरित और अति स्पष्ट न होने का दोषारोपण करते हैं, तब मुझे सोचना पड़ता है कि

सचमुच मैं जो प्रकट रूप में हूँ, क्या वही मूल किंवा अप्रकट रूप में भी हूँ! क्या सत्य पूर्ण रूप से मूर्तित ही रहता है? क्या उसका कोई अरूप रूप नहीं होता?...अभी आपकी सखी ने कहा था कि वे स्वयं तो नहीं, किन्तु आप मुझे जानती हैं। यह परिचय और ज्ञान अस्पष्ट प्रतीति की व्यक्त अभिव्यंजना है। पर आपके इसी परिचय को प्रच्छन्न रखकर मैंने जिस प्रकार व्यक्त किया है, काश आप उसे समझ पातीं...!'

अच्छा, तुमने भाँप लिया! सचमुच वह मुझे अपने स्थान पर ले गई। और मेरी वह रात उसी के यहाँ व्यतीत हुई।

कई बार मुझे कहना पड़ा - अब सो जाओ कल्पना। बहुत रात बीत गई। एक बार उसने उत्तर दिया सोना तो जीवन भर है। एक रात रात-भर जागरण में बिता सकूँ तो यह रात स्वयं सोने की हो जायगी!

दूसरी बार वह बोली सोचती हूँ एक बार उनसे भी आपका परिचय हो जाता, तो कितना अच्छा होता!

और तीसरी बार उसने कहा था आप इसी प्रकार कुछ-न-कुछ कहते जाइये, मैं सुनती रहूँगी। मुझे नींद आ नहीं सकती। यह रात फिर नहीं लौटेगी। ये बातें भी इस ढंग से आप फिर कभी नहीं कहेंगे, चाहे मैं सुनना भी चाहूँ।

बड़े हज़रत हैं आप। अपनी विचार-धारा का जादू आपने चला ही दिया।

[ २ ]

मैं फिर कानपुर आ गया हूँ। कल्पना ने अपने पति से मेरा परिचय भी करवा दिया है। महीने-दो-महीने में कभी-कभी दस-पाँच मिनट के लिए मैं उसके घर जाकर उससे मिल भी आता हूं।

अब मेरे चित्रों का मूल्यांकन जन-समाज में पहले की अपेक्षा बहुत अधिक बढ़ गया है। उच्च वर्ग के लोग मेरे चित्रों की खोज में रहते हैं। साप्ताहिक और मासिक पत्रों में मेरे फोटोग्राफ्स निकलते

है, मेरी चित्रण-कला पर गम्भीर विवेचनात्मक लेख।

इस प्रसंग को लेकर एक बार कल्पना के पति बालकृष्ण से भी बातचीत हुई थी।

वे बोले एक बात मेरी समझ में नहीं आई!

मैंने पूछा कौन सी बात?

ज़रा संकोच के साथ, कुछ झिझकते हुए मुस्करा कर उन्होंने कहा आप यथार्थ से इतनी दूर क्यों भागते हैं? देखता हूँ, आपके चित्रों में सौन्दर्य कुछ अतिरंजित मात्रा में रहता है। गुणों के साथ-साथ दोष जैसे आप देख ही नहीं पाते। नारी की जिस अनिन्द्य छवि का चित्रांकन आपके चित्रों में रहता है, वैसी संसार में मुझे तो कहीं देखने को मिलती नहीं।

तत्काल मुझे कुछ कहने की ज़रूरत नहीं पड़ी। कल्पना बोल उठी इसका उत्तर आप मुझी से न ले लीजिये?

बालकृष्ण जी बोल उठे अच्छी बात है जब शिष्य उत्तर दे सकता है, तो गुरु को कष्ट देना व्यर्थ है।

कल्पना बोली शिष्य उन्होंने मुझे बनने ही नहीं दिया। आप सिफारिश कर दीजिये, तो चाहे मान जायँ।

मैंने कहा विषयान्तर न करें कल्पना देवी।

तब कल्पना गम्भीर हो बोल उठी "अच्छी बात है। तो सुनिये! एक तो आदर्श से भिन्न यथार्थ कुछ नहीं है। आदर्श स्थिर है, दृढ़ है, निश्चित और उदात्त है। यथार्थ अस्थिर, चंचल, अपरूप और भ्रामक है। यथार्थ केवल प्रकृति का प्रकट रूप है, इसीलिये वह कहीं-कहीं अपरूप भी है। आदर्श सत्य के अप्रकट रूप की कल्पना है! उस रूप की कल्पना, जो असत्य से दूर और सदा के लिए शिव तथा सुन्दर है। मनुष्य जो नहीं बन सका, आदर्श उसके निर्माण की कल्पना है। मनुष्य का जो रूप आज है, जब वह भविष्य के कल में रहेगा ही नहीं, तब उसकी कल्पना क्षण-स्थायी हो जायगी। कला में हम उसी सत्य को रूप, आकार और

वाणी देने की चेष्टा करते हैं जो सदा अक्षय है सदा मंगलमय।"

इसके बाद मैं अपने को न रोक सका। मैंने कह दिया इस सम्बन्ध मे एक बात और बाकी रह गई है और वह केवल मुझसे सम्बन्ध रखती है। मुस्कराते हुए बालकृष्णजी बोले कहिये-कहिये उसे भी कह डालिये!

तब मैंने कह दिया एक कलाकार अपनी कल्पना में जिस सौंदर्य की झलक पा जाता है, यह आवश्यक नहीं है कि अन्य महापुरुष भी उसे ग्रहण ही कर सकें। मुख्य वस्तु वह दृष्टि है, जो सौन्दर्य को ग्रहण करती है। और बुरा न मानें, यदि मैं कहूँ कि वह दृष्टि सबके पास नहीं होती। यह कहना बड़ा सरल है कि जो भाव किसी आलोचक ने कुछ क्षणों में लक्ष्य कर पाया है, कलाकार निखिल विचार-द्वन्दों में भी उसे छोड़ ही गया होगा।

तो प्रकट रूप से दीक्षा न देकर भी आपने कल्पना को शिष्या बनाकर ही छोड़ा। वाह गुरु की फतह!!

अनेक पावन प्रसंगों के बीच एक बार कल्पना की कमल नाल-सी अंगुलियों ने मेरी पलकों को अपलक भी किया था। किन्तु नहीं, अब और नहीं।...मैं इन स्मृतियों को अपनी कला की कल्पना के लिए सुरक्षित रखना चाहता हूँ। मेरी उन कल्पनाओं को अमर बनाने के लिए उसने अपना जीवन उत्सर्ग कर दिया है।

मेरी कला के आलोचक मुझसे पूछते हैं "नारी की मुख-छवि के चित्रांकन में आप प्रायः एक ही प्रकार की मुद्रा क्यों अधिक व्यक्त करते हैं?"

और कल्पना के वे शब्द पुनः मेरे कर्ण-रन्ध्रों पर ध्वनित हो उठते हैं 'यह रात फिर नहीं लौटेगी। ये बातें...इस ढंग से...!'

कम्बख्त, तेरा दुःखवाद भी इतना पावन है, इतना प्रीतिकर इतना कल्याणकारी!

# रात के दो बजे

मथुरा प्रसाद अपने को तौल-तौल कर चल रहा था। जिस क्षेत्र का उसे अनुभव नहीं था, उसमे वह अनायास जा पड़ा था। यह बात नहीं थी कि देश के लिये कुछ करने की भावना का उसमे अभाव था। यद्यपि ऐसा भी नहीं था कि देश की समस्या को उसने अपने जीवन की समस्या मान लिया हो। एक साधारण व्यक्ति जैसे अपनी मां के प्रति स्वाभाविक रूप से भक्ति रखता है, वैसे ही मातृभूमि के गौरव का भाव उसमें भी था। एक अहंकार जो व्यक्ति में जन्मजात होता है कि वह परसुखापेक्षी और दयनीय नहीं है; एक अभिमान कि उसकी संस्कृति, उसका समाज और देश, अपने अतीत गौरव के कारण, विश्व-वंद्य है और जीवन-युद्ध में आ पड़ने पर एक स्वाभाविक महत्वाकांक्षा, कि उसे विजेता बनना है कदाचित ऐसा ही कुछ मथुराप्रसाद मानता आया था। बनवारी लाल ने उसके व्यक्तित्व-पर आक्रमण कर दिया। उसने कह डाला कि फिर हजार गांधी भी ऐसी बुजदिल कौम को स्वराज्य नहीं दिला सकते !

मथुराप्रसाद की आत्मा रो पड़ी थी। बनवारीलाल ने यह कह डाला ! यह तो सरासर बापू का अपमान है। उस बापू का जिसमें

आज भारत की आत्मा बोलती है। उनकी साँसों में आज भारत के श्वास-प्रश्वास का आरोह-अवरोह स्पन्दन बनता है। उनके सपने आज उनके व्यक्तिगत सपने नहीं, भारत राष्ट्र के सपने हैं, उनके संकल्पों में आज भारत राष्ट्र की आत्मा का हुंकार और शंखनाद है। उनकी साधना और तपस्या मानों भारत के पुरुषार्थ का ज्वलन्त संदीपन। भारत में उनकी कोई तुलना है? क्या संसार आज दूसरा कोई बापू रखता है? फिर बनवारीलाल का इतना साहस कि तब हजार गांधी भी...यह हमारी राष्ट्रीयता का अपमान है।

मथुराप्रसाद को यह खुला चैलेंज दिया गया और उसने उसे स्वीकार किया।

सन १९४२ का अक्तूबर मास चल रहा है। सड़कों पर तारों के जो खम्मे गिर पड़े थे, वे अब फिर उठ कर खड़े हो गये हैं। रेलें कम जरूर कर दी गयीं हैं, किन्तु यातायात अब बन्द नहीं है। अलबत्ता कहीं-कहीं पर घंटों लग जाते हैं, क्योंकि सिगनल देने में दिक्कत पड़ती है और सिगनलर को पैदल जाकर उसकी पूर्तिजन्य खानापूरी करनी पड़ती है। गिरफ्तारियों का सिलसिला जारी है और जेलों की बारिकें भरी जा रही हैं। जहाँ कहीं रेलवे के तार काटे गये, वहाँ मिलिटरी के सैनिक पहरा दे रहे हैं। जिन गाँवों ने उपद्रव में भाग लिया उनके निवासियों से शासन और भारत-रक्षा के नाम पर, एक छोर से दूसरी छोर तक, किसी क्रम और नीति की नाप तौल के बिना जुरमाना वसूल किया जा रहा है। अफसर लोगों ने यदि किसी किसान पर पाँच सौ रुपये का जुरमाना किया है, और वसूल करने वाले और उनके दलाल सात सौ ले लेते हैं, तो क्या बेजा करते हैं? युद्ध के कारण वस्तुओं का मूल्य जो बढ़ गया है, किसान उससे मालामाल हो गये हैं। अगर उनके पास अधिक रुपया रहेगा, तो सम्भव है, वे फिर उपद्रवों में भाग लें। इसलिए शान्ति और व्यवस्था को देखते हुए ऐसा कुछ कर डालने में भला हमारी अमर सरकार को क्या आपत्ति [illegible] है? और दमन की

चक्की मे गेहूँ के साथ पिसता हुआ घुन भला इतनी हिम्मत कर सकता है कि मृत्यु की अन्तिम घड़ियों में चूँ भी कर सके ! और जब फालतू रकमें किसानों के पास जमा हो गयी हैं, जान-माल के रक्षकों का यह पैदायशी हक़ है कि वे ऐसे अवसरों पर अपने बीवी-बच्चों के लिये कुछ संचय कर डालें। बहती गंगा में जो हाथ नहीं धोता, वह अहमक होता है। और डिप्टी-कलेक्टर आन स्पेशल ड्यूटी और सब कुछ बन सकता है, पर अहमक नहीं बन सकता! और रेलों की पटरियाँ जहाँ स्थापित हैं, कौन नहीं जानता कि उनके किनारे वाले पथ पगडंडियाँ जनता के उपयोग की वस्तु नहीं हैं ? और शान्तिकाल में यदि इस ओर ध्यान नहीं दिया गया तो क्या यह आवश्यक है कि तोड़-फोड़ के इस संकटापन्नकाल में भी रेलवे कम्पनियाँ अपने इस अधिकार का उपयोग न करें ? फिर हो सकता है रेलवे से लगे हुए जो गाँव हैं, उनके निवासी अगर यह नहीं जानना चाहते कि पटरी के निकट से गुजरना इस समय ख़तरे से खाली नहीं है, तो उनमें बगावत का माद्दा आ गया है। अच्छा तो फिर मिलिटरी है किस दिन के लिए ? और यह मानी हुई बात है कि कबूतर की औलाद ये हिन्दुस्तानी गोली के बिना ठंढे हो नहीं सकते। और आदमी की शकल में जब कबूतर आता है, तब बन्दूक चलाने में बड़ा मज़ा मिलता है, क्या ऐसा अवसर बार-बार मिला करता है। संयोग भगवान की एक देन है।

* * *

मथुराप्रसाद की दृष्टि बराबर घड़ी की ओर लगी थी। साढ़े नौ बजे से नोटिस छपना शुरू हुआ था। अब डेढ़ बज रहा है। चार घंटे हो गये। मशीन घंटे भर में एक हजार इम्प्रेशन तो निकाल ही लेती है। उसने पुकारा 'अरे खतम किया कि नहीं'...रात को काम करने में ओवरटाइम तो देना पड़ता है, लेकिन ज़रा इतमीनान रहता है। और किवाड़ बन्द करके रात को छपाई का काम करना बैठे ठाले जान-

बूझ कर एक शक उत्पन्न करना है। फिर इस तरह का काम छापने पर! अतः किवाड़ खुले रखना ही उचित है। लेकिन एक किवाड़ तो फिर भी बन्द रखना चाहिए। नहीं, यह सोचना भी गलत है। गोपनीय प्रसंगों में सन्देह सदा छोटी बातों से उत्पन्न होता है। फिर सी० आई० डी० को यह सोचने का भी अवसर मिलता है कि प्रेस वाले ऐसे काम छिपे तौर पर ही करते हैं। उनमें इतनी हिम्मत कहाँ कि खुले तौर पर वे ऐसा काम छाप सकें।

तो गोप्य और स्पष्ट। अर्थात् जो गोप्य है, उसकी छाती खुली हुई हो, और मांसपेशियाँ तनी हुई, तो स्पष्ट है कि वह अपने आप में पूर्ण है, सफल और सजीव। और तब वह गोप्य होकर भी प्रकट है, सकर्मक और सार्थक है और स्पष्ट...स्पष्ट! उसकी मुद्रा पर साहस की वह आभा रहती है, जिसमें दुराव नहीं होता, वह सम्भव, प्रकृत और मुखर होता है। उसमें कलुष और अविधान, आपत्तिजनक और चिन्तनीय कहीं कुछ प्रायः नहीं होता। हाँ आवरण का दल उसमें समाविष्ट नहीं हो पाता। मानों वह साहस ही साहस है और संयोग के हाथों बिक जाना या बलि चढ़ जाना उसके लिये सहज सम्भव और सर्वथा स्वाभाविक है। उसमें तर्क का बल कम, शक्ति का अहंकार अधिक है। वह वीर है, पर विजेता नहीं।

तो स्पष्ट और गोप्य जीवन इन दोनों का समन्वय है।

ट्रेडिल से खटाक से ब्रेक लगाने का शब्द हुआ। मैशीनमैन ने उत्तर दिया 'सौ के करीब बचा है।'

'हूँ। जल्दी खतम करो। संकटा आता होगा।' मथुराप्रसाद ने कहा और आलस्यग्रस्त हो फिर पूर्ववत् उसने टेबिल पर सिर रख लिया। दस-दस के पाँच नोट या पाँच-पाँच के दस नये और उजले।... नलिनी ने चाहे खाना ढाककर रख भी दिया हो। लक्ष्मण सो गया होगा।...अम्मा की गाठों में दर्द न हो कहीं। अरे! आज दवा लाना तो भूल ही गया!...बहुत दिनों से सिनेमा नहीं देख पाया है।...बड़ी

कठिनाई से प्रेस फिर चालू हो पाया। बाँटने तो हैं ही, एक-एक रुपये वाले क्यों न लिये जायं। लेकिन मैं भी कैसी बेवकूफी कर रहा हूँ। बनवारीलाल करेंसी-हैं कि बैंक!

खट् खट् खट्। 'अच्छा आप, मौजूद हैं! क्या छाप रहे हैं आज?' और लपक कर एक पालतू आदमी ने छपते हुए नोटिसो के ढेर से एक शीट उठा लिया। यकायक सीटी बजी और दस कास्टेबिल और सब-इन्सपेक्टर और दीवान धड़धड़ाते हुए आ पहुँचे।

  

आज मथुराप्रसाद सोच रहा है कि किसी ने कुछ नहीं किया। सब मैंने किया है, मैंने; मैं जिम्मेदार हूँ। मैंने कांग्रेस बुलेटिन छापे हैं और मैंने केवल पैसे का खयाल किया है। देश-भक्ति का भाव मुझमें क़तई नहीं था। मैं क्या जानूँ देशभक्ति किस चिड़िया का नाम है! फिर मैंने माफी भी तो माँगी थी!

अँधेरी कोठरी। फर्श पर टाट। टाट पर तहाई चद्दर। सामने सीख़चें और उस पार अंधकार फिर अंधकार, फिर चाँदनी। आज हवा बन्द है। शरीर पसीने से तर हो रहा है। किंतु मथुराप्रसाद के लिए यह कुछ नहीं है। जो लोग तीस-तीस वर्षों से जेलों में पड़े हैं, वे? वे मनुष्य हैं और मैं? मैं कुछ नहीं हूँ! मैं कीड़ा हूँ। बाहर निकलने पर कौन मुझे लेने के लिए आयेगा! मेरा मुँह देखकर कोई भला मेरे गले में भी फूलों की माला डालेगा? घर पहुँचने पर मुहल्ले के लोग मेरे सम्मान में भी पार्टियाँ देंगे? और क्यों? कोई क्यों करे? मैंने राष्ट्र के गौरव को धूल में जो मिलाया है। मेरा दड डेढ़ वर्ष का कारावास होना चाहिए था? मुझे तो गोली से उड़ा दिया जाता . । मैंने अपने बच्चों का मुँह देखा, माता और भार्या के कष्टों का अनुभव किया और मैं फिसल गया...! कुत्ता हूँ मैं! और वे लोग, जो केवल जीविका, परिवार, पेट और प्रेम के चोचलों के नाम पर किसानों और मजदूरों की गाढ़ी कमाई

का रुपया उनकी आँखों में धूल झोंककर और अपने आपको धोखा देकर, झूठ बोलकर मस्तिक का व्यायाममात्र दिखलाकर नित्य डकारते रहते हैं, वे ? वे वन्दनीय हैं, क्योंकि नेताओं और महान व्यक्तित्व के लोगों को अपनी कोठियों में ठहराते और उन्हें दावतें जो देते हैं ! वे अपनी उस आय का दो-तीन प्रतिशत सार्वजनिक संस्थाओं को दान जो कर देते हैं ! छींक भी हो जाने पर उनका समाचार संवाद-पत्रों में छप जो जाता है। अपनी भाषा के सम्पादक उनके यहाँ दौड़ते जो हैं; साहित्य, संगीत और कला के प्रदर्शन की गोष्ठियाँ जो उनके यहाँ होती हैं ?

तो मूर्ख भी विद्रोह करता है !...जो जीवन को समझ नहीं पाया, उसकी कला का विद्यार्थी जो नहीं रहा, उसके प्रयोगों का यह परिणाम स्वाभाविक भी तो है ! मुझको किसी ने वैसा करने से मना किया था ? बुद्धि को खोकर चलना कोई मानवी वृत्ति है !...फिर हर एक आदमी क्यों नहीं हो जाता !...बुद्धिजीवियों को खरीद भी तो लिया जाता है ! पैसा उन्हें भी तो खोखला बना डालता है। इतिहास-विषय के लेक्चरर नियुक्त होने से पूर्व जिन...का उद्देश्य था विश्वविद्यालय के छात्रों में राष्ट्र के जागरण की ज्वलन्त भावना उत्पन्न करके उन्हें स्वतन्त्र विचारक और समुन्नत देशभक्त बनाना, आज वे सरकार की चाटुकारिता करने और प्रतिक्रियावादी वर्ग और समूह के नेता बनने में अपने जीवन की सार्थकता मान रहे हैं !

* * *

मच्छर लग रहे हैं।...

यहाँ मच्छर न लगेंगे तो क्या मलय पवन के झकोरे लगेंगे !... चाँदनी कोठरी के निकट आ रही है। थोड़ासा अँधेरा, उसके बाद चाँदनी।

नींद भी नखरे कर रही है। यह एक बजने का घंटा है। नित्य

बजते ही तो रहते हैं ये घंटे। आदमी इनको बजाता है और ये आदमी को। ये आदमी को उल्लू बनाते हैं, और आदमी इनको। कहने को एक बजा है लेकिन वास्तव में बारह। पूछो, यह आदमी नहीं बजा है तो क्या घंटा बजा है! ठीक तो है। कर्म की प्रत्येक रेख में आदमी की सत्ता है।

करवट बदले जाओ बच्चू इसी तरह। तुम्हारे भाग में यही लिखा है!...

ऐसी तैसी भाग्य साले की। मैंने बहुत सोच समझ कर रास्ता पकड़ा है। यदि मेरे इस कारागार-भोग का कोई मूल्य नहीं है, तो मेरा माफीनामा भी कोई अर्थ नहीं रखता। मैं न साधक हूँ, न देशद्रोही। मैं वही करता हूँ जो इस सृष्टि में नित्य होता रहता है। उन बच्चों का क्या अपराध होता है जो पैदा होते-होते मर जाते हैं। इसका उत्तरदायी कौन है? तूने एक खिलौना बनाया और तोड़ डाला!...तो मूर्ख, तू उसे बनाता ही क्यों है? मुझे यदि माफी ही माँगनी थी, तो मैंने ऐसा काम ही क्यों किया? दोनों परिस्थितियों मे क्या अन्तर है? मिट्टी का घरौंदा, बालक बालू में और धूल में बनाता है और बन जाने के बाद एक क्षण देखता है कि कैसा बना है और फिर लात से कुचल कर एक ओर चल देता है। ईश्वर की सत्ता, उसकी यह रचना, बालक से किस अर्थ मे बड़ी है? मेरा भी बचपन है!...और लक्ष्मण आजकल कदाचित् आजी के साथ गंगा-स्नान करने जाता होगा। धीरे-धीरे 'ठुमक-ठुमककर। करधनी के रुनके बजते होंगे।

सन्तरी के पदचाप। फिर स्थिरता। एक वार्डर ने कह दिया, "बाबू साहब तो बैठे हैं। क्या हो रहा है? नींद नही आ रही क्या?"

मथुराप्रसाद कुछ उत्तर नहीं दे रहा। कण्ठ के स्वर से कहीं कुछ प्रकट न हो जाय!

"सो जाइये। और छः महीने की बात है!"

फिर पदचाप। वार्डर सन्तरी से कह रहा है "प्रेस के मालिक थे!"

थोड़ी देर बाद

"आज कितने दिन बाद ये आँसू निकले? दस, नहीं बारह, नहीं साढ़े बारह वर्ष बाद। किन्तु इन आँसुओं का कोई मूल्य नहीं है, कोई अर्थ नहीं है। ये व्यर्थ हैं, मनुष्य की दुर्बलता प्रकट करते हैं। लक्ष्मण को पता भी न होगा कि उसका जनक...! और नलिनी को? और माँ क, जो मेरा सर दर्द देखकर चिन्ता मे पड जाती थी?

फिर दो बज रहा है? बजते ही रहेंगे कुछ-न-कुछ। जब मुझे फाँसी लगेगी, तब भी कुछ-न-कुछ बजेंगे। लेकिन तू कायर देशद्रोही, देश के गौरव पर धूल डालने वाला तू। तू ऐसा संकल्प कर रहा है, 'मूक होहि बाचाल, पंगु चढ़हिं गिरिवर गहन।'

यकायक मस्तिष्क में उत्तेजना आ गयी है।

हाँ, ऐसा भी हो सकता है। मैं अपने मस्तक की कालिमा क्यों नहीं धो सकता। देश आज़ाद होगा, तब भी कुछ ऐसे पागलों की जरूरत होगी, जो उस आज़ादी के गौरव को धूल में मिलाने वालों की खबर लेंगे। उन पर गोली कौन चलायेगा?

मैं!

मस्तिष्क में उत्तेजना और बढ रही है।

आज़ाद देश के शासन की कुरसी पर बैठकर जो लोग जनता के साथ विश्वासघात करेंगे, उनके दिल और दिमाग़ को दुरुस्त करने के लिए कौन आगे बढ़ेगा?

मैं! मैं! मैं। सोचकर 'हा-हा-हा-हाऽहा' के साथ हँस पड़ा मथुरा-प्रसाद। उसके अट्टहास उस समस्त शून्य वातावरण में गूँजने लगे और फिर गूँजते रहे।

मथुराप्रसाद सचमुच इस उग्र संकल्प की प्रसन्नता को संभाल न सका। क्योंकि जैसा वह ज्वलन्त संकल्प था, वैसा ही उसका अदम्य निश्चय। तब वह सचमुच पागल हो गया ?

हा ! हा ! हा !

एक हलचल, कोलाहल और भगदड़ के बीच उसका अट्टहास अब भी उस सेण्ट्रल जेल में गूँज रहा था !



# एलबम

इधर कई दिनों से मै बराबर देख रहा था कि एक सिन्धी लडकी वाकोला बस-स्टाप से उसी बस में आती जाती थी, जिससे अक्सर मैं सांताक्रुज स्टेशन जाया करता था। इस लड़की के साथ एक नवयुवक भी रहता था। लडकी सुन्दर अधिक नहीं थी लेकिन जब वह उस युवक से कोई बात कहने लगती तो मैं मन ही मन कल्पना करने लगता जैसे वह बात मुझसे कही जा रही है। मैं नहीं जानता था कि मैं ऐसा क्यों सोचता था।

यह लड़की उस युवक से कभी हँसकर बात नहीं करती, कभी उसके पास कन्धे से कन्धा मिलाकर नहीं बैठती, लेकिन रहती सदा उसी के साथ थी। रहती चाहे न भी हो, पर आती जाती उसी के साथ थी। उस नवयुवक के साथ उसका क्या सम्बन्ध था, यह मैं नहीं जानता था। लेकिन इतना जान गया था कि वह न उसका अनन्य प्रेमी है न पति। और भाई तो किसी तरह नहीं हो सकता। फिर वह उसका था कौन, इसका कुछ निश्चय उस समय कर पाना मेरे लिए बड़ा कठिन था। यहाँ इस महानगर बम्बई मे सैकडों स्त्री पुरुष ऐसे गुप्त रूप, रीति और ढंग से रहते हैं कि पता ही नहीं चलता, उनमें परस्पर नाता क्या

है। फिर किसको इतनी फ़ुरसत है कि अपना काम छोड़कर इन बातों का पता लगाये। हमीं एक ऐसे फालतू आदमी हैं जिनको जीवन के गुप्त रहस्यों का उद्घाटन करने में मज़ा आता है।

जिस दिन मैंने इस लड़की को पहले पहल देखा, उसी दिन उसकी मुझे एक बात पसन्द आ गयी थी। आप उस बात को सुनकर आश्चर्य करेंगे कहेंगे तुम पागल हो गये हो। तुमको अपने दिमाग की दवा करानी चाहिये। लेकिन इतना मैं दावे के साथ कह सकता हूँ कि अगर आप उस लड़की को एक बार देख लेते, तो आपको मेरी बात माननी ही पड़ती।

अब पूछिए, वह कौन सी बात है।

बतलाऊँ ?

बात बहुत मामूली है लेकिन आपका ध्यान कभी उसकी ओर गया नहीं, इसलिये हो सकता है कि मामूली होते हुए भी वह आपको पसन्द आ जाय। अच्छा तो बतला दूँ। सुनिये, बात सिर्फ़ इतनी है कि वह लड़की मुँह से कम आँखों से अधिक बोलती थी और मुझे कुछ ऐसा प्रतीत होता था कि उन आँखो की भाषा और बोली केवल मैं ही समझ पाता हूँ। बस से आने का वाकोला से सांताक्रुज स्टेशन का दो मिनट का रास्ता है। इन दो मिनटों मे उसके सम्बन्ध में भला कितनी बातें जानी जा सकती थीं जब कि हमें उससे बात करने का अवसर मिलना दुश्वार था। फिर भी जब कंडक्टर उसके सामने जाकर निपर से कुट-कुट करने लगा, तो लड़की ने पर्स निकाल कर दुअन्नी उसको दे दी दी और झट कह दिया, 'दो टिकट।'

कंडक्टर ने पूछा -'दूसरा किसका ?'

तो उस युवती ने उत्तर में उसी युवक की ओर संकेत कर दिया, जो मेरे पास बैठा था। लेकिन कंडक्टर ने प्रमादवश उस सकेत को उस नवयुवक के बजाय मेरे लिए समझ लिया। तब मेरी ओर संकेत करके उसने उस युवती से पूछा 'इनका ?'

तो उस युवती ने संकेत से ही बतला दिया ।हीं-नहीं उनका ।

बात यहीं समाप्त हो गयी । लेकिन मैं सोचने लगा कि बात तो वास्तव में अब प्रारम्भ हुई है । और साथ ही मेरी दृष्टि जो उस युवती की ओर जा पडी, तो क्या देखता हूँ कि एक दुअन्नी भर मुस्कान उसके अधरों पर फूट पड़ी । यद्यपि वह मुस्कान मेरे लिये न थी । थी उस नवयुवक के लिए, पर उसका सम्बन्ध तो मुझसे था ही और यह सम्बन्ध भी मैंने कदाचित् इसलिए लक्ष्य कर लिया कि यह छोटी सी बात भी मुझे प्रिय लग रही थी । यद्यपि मैं यह भी सोचने लगा कि वस्तुस्थिति के इस सत्य से तो वह भ्रम ही कहीं अधिक मधुर था, क्योंकि यह मुस्कान वास्तव में मुस्कान नहीं, एक कठोर व्यंग है । आज यथार्थता की भूमि पर उतर कर जो मैं जगत को और जीवन को देखता हूँ तो मेरे अन्तर से एक प्रतीति बोल उठती है कि हमारी बहुतेरी कल्पनाएँ तभी तक मधुर रहती हैं, जब तक उनका वास्तविक रूप प्रकट नहीं होता । हाँ, तो सांताक्रुज के बस-स्टाप पर बस खड़ी हो गयी और अन्य लोगों के साथ मैं भी उतर गया ।

इसके बाद कई दिनों तक न वह युवती कहीं दिखलाई पड़ी, न वह नवयुवक और हम भी अपने कार्य में इतने लीन हो गये कि फिर धीरे-धीरे यह घटना भी मेरी स्मृति से हट गयी । वायु-मण्डल में जैसे बहुतेरे कण, तिनके और भुनगे उड़ा करते हैं और कोई उनकी ओर ध्यान नहीं देता, वैसे ही वह बात भी मेरे मानस में क्षणभर के लिए आयी और फिर अपने आप ही विलीन भी हो गयी । पर कई दिन, बल्कि हफ्तों बाद, ये दोनों मेरिनड्राइव के एक होटल में बैठे फालूदा खाते मिल गये । इस बार दोनों की वेश-भूषा में कुछ अन्तर था । नवयुवक आज सूट में था और वह लडकी सलवार की बजाय जारजेट की एक कीमती साडी पहने हुए थी । इसके सिवा उसके आभूषणों में भी आज नवीनता थी । जिस कमरे में लोग बैठे फालूदा उड़ा रहे थे, उसके पासवाला कमरा शुक्ला ने ले रक्खा था, जो मेरे साथ था । इसलिए

मै वहीं जा बैठा। कल जब मै शुक्ला के साथ यहाँ आया था, तब यह कमरा बन्द था। किसी नये कमरे मे प्रवेश करने पर, कुर्सी ग्रहण करने के बाद यदि कोई नौकर या ब्वाय तुरन्त मेरे पास नहीं आता, तो मै झट समझ लेता हूँ कि प्रबन्ध में कुछ गड़बड़ है। पर उस अवसर पर इस ओर मेरा ध्यान नहीं गया। क्योंकि ध्यान तो वास्तव में खिच गया था उस सिन्धी लडकी और उसके साथी की ओर। पर ज्योंही कुरसी ग्रहण करने के अनन्तर सिगरेट केस निकालने के लिए, मैंने अपने पैंट के जेब में हाथ डाला, त्योंही एक ब्वाय मेरे सामने आ खड़ा हुआ। उस समय मैं सोचने लगा कि अगर यह ब्वाय एक आध मिनट बाद ही आता तो इसका क्या बिगड़ जाता। और तब मेरे मन मे आया, संसार मे जितने भी भले काम हैं, वे सब, सभी व्यक्तियों के लिए भले नहीं हैं। कुछ काम ऐसे भी है, जो भले होते हुए भी कभी-कभी हमको बुरे लग जाते हैं। क्योंकि प्रत्येक सत्य के पीछे प्रकृति की कुछ न कुछ कठोरता और निर्दयता अवश्य छिपी रहती है और मानव-प्रकृति कठोर सत्य की अपेक्षा मधुर असत्य के मोह और प्रलोभन से अधिक विजड़ित रहा करती है।

इस ख़याल से कि साधारण चाय तो अभी इसी क्षण सामने आ जायगी, मैंने उस ब्वाय को स्पेशल चाय बना लाने का आर्डर देना अधिक उचित समझा।

फालूदा खा लेने के बाद उस लड़की ने पूछा "अब और क्या लिया जाय?"

उस समय मेरा ध्यान एकदम उसने अपनी ओर इस बुरी तरह खींच लिया कि मैं यह भी भूल गया कि मैं यहाँ आया किस अभिप्राय से हूँ! उधर वह नवयुवक उत्तर दे रहा था "तुमको मालूम नहीं है, मेरी सारी इच्छायें मर चुकी हैं। मुझे किसी भी चीज़ मे कोई स्वाद नहीं मिलता। खा सिर्फ इसलिए लेता हूँ कि जब तक जीवन है, खाये बिना गति नहीं है। इसके सिवा मैं इस समय तुम्हारी बात टालना भी नहीं

चाहता था।"

"ऐसा न कहो। ज़िन्दगी के लिए आदमी को सब सहना पड़ता है। मैं क्या कम सह रही हूँ? क्या मुझे यहाँ अच्छा लगता है? लेकिन जहाँ रहना है, वहाँ की ज़िम्मेदारी तो निभानी ही पड़ेगी। फिर तुम यह क्यों भूल जाते हो कि अगर हमारे भाग्य में यहाँ आ लगना न लिखा होता तो हम लोगों के ऊपर इतना संकट ही क्यों आता?"

"मैं नहीं मानता कि मेरे भाग्य मे यही लिखा हुआ है कि मैं तुम्हें न पा सकूँ, मेरी लाजो। मैं यह भी मानने के लिए क़तई तैयार नहीं हूँ कि हमारे भाग्य का फैसला हमारे अपने हाथ में नहीं है। यह हमारी अपनी ही बुज़दिली और कायरता है कि हम अपनी कमजोरियों से अपने अधिकार दूसरों के हाथों मे सौंप कर भाग्य के लिये रोया करते हैं। मैं कभी तुमसे यह आशा नहीं करता था कि तुम मेरे साथ चलने से इनकार कर दोगी। सिर्फ़ इसलिए कि चन्द दिन पहले तुम एक ऐसे जाल में फाँस दी गयी हो, जिसका नाम विवाह है।"

"मैं विवाह को जाल नहीं समझती, हालाँकि जब तक मेरा विवाह नहीं हुआ था, तब तक मेरा ऐसा ही विचार था। पर आज मेरी हथेलियाँ मेंहदी की बुन्दियों से, मेरी माँग सिंदूर की लाली से और मेरी नस-नस मेरे पति के प्यार से ऐसी रंग गई है कि मैं तुम्हारी पुरानी लाजो रह नहीं गई। मैंने अपने आपको उनके चरणों पर यहाँ तक न्योछावर कर दिया है कि आज इस तन पर मेरा कोई अधिकार नहीं रह गया है। और अगर तुम मुझे माफ़ कर दो, तो मैं साफ़ ही साफ़ कह दूँ कि आज मेरे मन पर भी उन्हीं का अधिकार हो गया है। मेरे पास अब कोई ऐसी चीज नहीं जिसे मैं किसी और को देने लायक समझूँ। और मैं समझती हूँ कि विवाह का यही मतलब भी होता है। अगर यह जाल है, तो भगवान करे हम इस जाल से कभी न छूटें ज़िन्दगी की आखिरी सांस तक हम इसमें फँसे रहें और दम तोड़ने के बाद हम भागकर निकलें भी, तो फिर इसी तरह के दूसरे जाल में जा

पड़ें। तुम मुझे माफ कर दो श्याम बाबू, तुम कहीं भी जाकर रहो, मगर इस ख्याल से बम्बई कभी मत आओ कि मैं तुम्हे मिलूँगी।"

"यह सरासर विश्वासघात है। अच्छा होता कि यह कहने के बजाय तुम मुझे ज़हर दे देतीं।"

"तो यही कौन विश्वासघात से कम है कि तुम चाहते हो, मैं अपनी सोने की दुनियाँ को सिर्फ इस ख़याल से ख़ाक में मिला दूँ कि कभी बचपन की नादानी मे, बिना समझे-बूझे, मैंने तुमको अपना जीवन-साथी बना लेने का इरादा ज़ाहिर कर दिया था। तुमने ज़हर दे देने तक की बात कह डाली मैंने तुमको ज़हर नहीं दिया, क्योंकि मैं तुम्हारी इज्ज़त करती हूँ। लेकिन जब तुम मेरे एक तैशुदा रास्ते से मुझे जबरदस्ती हटा देना चाहते हो। एक सजीव और चिरन्तन आदर्श की ओर बढ़ने से मुझे इस तरह रोक देना चाहते हो, जैसे तुम्हारे हाथ में तो शक्ति के रूप मे एक लाठी है और मैं नारी के रूप मे केवल एक असहाय बकरी, तो मैं अपनी मिमियाहट भरी इस प्राणान्तक मर्मवाणी से यह प्रकट कर देना चाहती हूँ कि चाहे मेरा ख़ून कर डालो, पर लाजो की लाज न लूटो!"

"ख़ूब सोच लो लाजो कि तुम क्या कह रही हो।"

तो लाजो इसके जवाब में सिसकियाँ ले-लेकर रो पड़ी! रोते-रोते ही कहती गई, "मैंने ख़ूब सोच लिया है।"

उस समय मेरे मन की क्या दशा थी, इस सम्बन्ध में केवल मैं इतना कह सकता हूँ कि मैं भावुक जरूर हूँ, लेकिन न तो कोई वीर सैनिक हूँ, न समाज का कोई महत्वाकांक्षी नेता! बीच में पड़कर उस श्याम बाबू नाम के मिट्टी के लौंदे को दो लात देकर निकाल देना तो एक मामूली बात थी! लेकिन हमारे समाज मे कोई एक ही श्याम बाबू तो नहीं हैं! इस तरह मैं अकेला कितने श्याम बाबुओं से लड़ सकता हूँ।

इसलिये बहुत शान्तिपूर्वक मै उस समय केवल एक बात सोच रहा था कि श्याम बाबू को यह भ्रम है कि लाजो उसकी होकर दूसरे

की बन गई है। और लाजो की यह बेबसी है कि विभाजन के ध्वंस ने जब उसे श्यामबाबू के निकट से इतनी दूर फेंक दिया कि उसे पाने की सारी सम्भावनाएँ ही नष्ट हो गयीं, तब उसने विवश होकर अपने लिये दूसरा जीवन-साथी बना लिया है। तात्पर्य यह कि घटनामूलक स्थितियों ने उसका जीवन-पथ बदल डाला है। और जब वह एक बार सम्पूर्ण रूप से बदल ही गया, तो अब उसको भी वह क्यों न बदले ?

अर्थात् एक ओर एक पंछी ने अपने रहने के लिये घोंसला बनाने को कुछ तिनके मात्र इकट्ठे किये थे कि आँधी आ गयी और तिनके उड़ गये ! दूसरी ओर एक दुमंजिला मकान बन कर तैयार हो गया है। पथिक उसमें बसेरा भी लेने लगा है। अब पंछी पथिक से कहता है कि तेरा महल जाली है, तू इसको नष्ट कर दे। हम दूसरा घोंसला बनायेंगे और वही तेरा असली महल होगा।

तो एक अप्रत्यक्ष, अनियमित कल्पना एक प्रत्यक्ष निर्मित सत्य को पराभूत करना चाहती है। भयानक स्पर्धा है ! क्रूर हिंसा ! मैं इसे मानवी कैसे मान लूँ।

बातें शायद और होतीं, पर तब तक यह बातचीत उस स्थिति पर जा पहुँची थी कि उस कमरे के आस-पास के कमरों में उपस्थित लोग खड़े होकर उनके इर्द-गिर्द इकट्ठे होने लगे। यहाँ तक कि होटल का मैनेजर भी उसके पास आकर बोल उठा "आप लोग मुझे माफ करेंगे, अगर मैं आपसे यह कहूँ कि न तो यह किसी का मकान है, न स्टेज। फिर भी यहीं बातें अगर खामोशी से हों, तो आपकी बड़ी मेहरबानी होगी। कम से कम पास के कमरों की शांति का ख्याल तो आपको रखना ही चाहिये।"

बात वास्तव में यह थी कि इस होटल में जो कमरे थे, वे केवल कहने भर को अलग-अलग थे। उनके बीच में जो पार्टीशन डाला गया था, वह केवल सात फीट ऊँचा था। उसके बाद वह छत तक खुला हुआ था। बीच में सीलिंग फैन लगा हुआ था। हालाँकि उस समय

वह चल नहीं रहा था। इस कारण जोर-जोर से बातचीत होने पर दूसरे कमरों में भी उसकी आवाज़ सहज ही जा पहुँचती थी। इसी समय चाय आ गयी और हम उसकी चुसकियाँ ले ही रहे थे कि मैनेजर की बात सुन कर वह नवयुवक पहले तो बहुत विनम्रता से बोला 'बहुत अच्छा। अब से जितनी देर भी मैं इस कमरे में रहूँगा आपकी इस हिदायत का पूरा ख्याल रखूँगा।' फिर तत्काल ही उसने कह दिया

"लेकिन आप और आपके साथ और जो लोग तमाशा देखने के लिए यहाँ आ पहुँचे हैं अच्छा हो कि वे अपना क़ीमती वक्त अपने घरों का स्टेज ठीक करने में बितायें, नहीं तो मुझे डर है कि तमाशा शुरू करने में देर हो जाने पर कहीं तमाशबीन लोग हुल्लड न मचा बैठें। मेरा ख्याल है, मतलब तो आपके ख़याल शरीफ में आ ही गया होगा। अच्छा, आदाबरज! अब आप जा सकते हैं।"

मैनेजर को अपने इस नवीन ग्राहक का यह जवाब कुछ बुरा तो ज़रूर लगा। लेकिन इस उत्तर के व्यंग्य से वह ऐसा कुछ अप्रतिभ हो गया कि आगे कुछ कह न सका। हाँ पडोसी लोग अलबत्ता अपने-अपने कमरों में आते हुए कानाफूसी करने लगे।

तब तक शुक्ला जी भी आ पहुँचे, जो फोन करने गये हुए थे। फिर उस दिन उनके काम में, हम इतने उलझ गये कि वे लोग वहाँ कब तक रहे, उनमें फिर क्या-क्या बातें हुई, यह सब मैं कुछ भी न जान सका। आठ दिन के बाद संयोग से पुनः मुझे शुक्ला जी के यहाँ आना पड़ा। लेकिन आज मैं ज्योंही उस कमरे की ओर बढ़ने लगा, तो क्या देखता हूँ कि वही नवयुवक किसी ऐसे व्यक्ति को दावत दे रहा है, जो उससे अधिक परिचित नहीं है। उनकी बातों मे बनावट ही अधिक है। दोनों मे से कोई भी हृदय खोल कर मिलने के लिए तैयार नहीं है।

उस समय शुक्ला कुछ बात करने के फेर मे था, लेकिन मैं पास के कमरे की बातें सुनना चाहता था। इसलिये बजाय कुरसी ग्रहण करने के मैं पलंग पर इस तरह लेट रहा, जैसे मुझे नींद सी आ रही हो।

इतने में ब्वाय आ गया। शुक्ला ने कुछ पूछने की इच्छा से पुकारा
"अरे शर्मा, ए बांगडू! लो, फिलासफर साहब सो भी गये! अच्छा तो तुम एक काम करो। खाना, इस वक्त तुम सिर्फ मेरे लिये लगा, ले आओ।"

ब्वाय बोला जी, जैसा हुक्म हो।

शुक्ला- हाँ, इनके लिए फिर बाद में देखा जायगा। बारह बजे तक तो तुम्हारे यहाँ खाना चालू रहता ही होगा।

ब्वाय बोल उठा बारह नहीं सरकार, बल्कि कभी कभी तो दो-दो बजे तक। आज कल बारिश का मौसम है। कभी-कभी कुछ साहब लोगों के यहाँ ऐसे मेहमान भी तो आ जाते हैं, जो सुबह से पहले लौटना ही नहीं जानते! और आप तो जानते हैं, ऐसे लोगों का खाना-पीना ग्यारह-बारह से पहले कैसे शुरू हो सकता है! बल्कि कभी-कभी तो हमें बिस्तर पर जाते-जाते चार भी बज जाते हैं।

शुक्ला बोला तब ठीक है। अच्छा तो......।

"बहुत अच्छा हुजूर" कह कर ब्वाय तो चला गया और मैं बगल के कमरे की बात-चीत सुनने लगा। उस समय मैं सुन रहा था

"कुछ भी हो! मैं तो यही कहूँगा कि आप मिले खूब!"

यह स्वर उस नवयुवक का था, जिसे उस दिन लाजो ने श्यामबाबू नाम से सम्बोधित किया था। समुद्र से शीतल पवन के झकोरे तीव्र रूप से आ रहे थे, इसलिये पंखा आज भी बन्द था। और रात का समय होने के कारण आवाज आज उस दिन सी ही स्पष्ट आ रही थी।

"अरे! आपने तो कुछ खाया ही नहीं, जान पड़ता है, खाना आपको पसन्द नहीं आया।"

"नहीं-नहीं, ऐसी बात नहीं है। खाने में किसी प्रकार के स्वाद की कमी नहीं; और चिकन-करी तो मुझे बहुत पसन्द आयी!"

"तो और मंगवाऊँ!" कह कर श्याम बाबू ने जान पड़ता है, घंटी के स्विच पर अंगुली रख दी। क्योंकि दूसरे साहब बोल उठे

"नहीं नहीं, अब मैं कुछ नहीं खाऊँगा। आप बेकार घण्टी दे रहे हैं।"

इसके बाद कुछ अस्पष्ट स्वरों के बीच में ऐसा प्रतीत हुआ, जैसे खाना समाप्त हो चुका है। अब केवल वार्तालाप चल रहा है।

"अच्छा तो आप के पास एलबम भी है अपने बनाये चित्रों का, यानी फोटोग्राफी आपकी हॉबी है।"

"अडवानी साहब हाबी होने से ही कोई आदमी ज़िन्दगी मे कामयाब तो हो नहीं जाता। छोड़िये भी एलबम को। उसमें आपको दिलचस्पी की कोई चीज नहीं मिलेगी।"

यह भी श्यामबाबू का ही स्वर है। पर इसका अभिप्राय यह हुआ कि दूसरे महाशय कोई अडवानी साहब हैं।

"कोई दिलचस्पी की बात कीजिये अडवानी साहब।"

"अपनी ज़िन्दगी तो भाईजान, बिल्कुल नपी तुली चल रही है। दिलचस्पी किस चिड़िया का नाम है, हम यही नहीं जानते! हॉ, आप फरमाइये, बम्बई मे आपने दिलचस्पी की कौन-कौन सी चीजें देखीं?"

अब तो बिल्कुल स्पष्ट जान पड़ता है, यह अडवानी साहब का ही उत्तर है।

"अरे! ये-ये फोटोग्राफ आपको कैसे मिल गया। मेरा मतलब यह है कि आपको, यानी आपने इनका फोटो कैसे लिया! क्या आप इनसे आपका इनके साथ ।हीं नहीं क्या आप इनको जानते हैं?"

यह स्वर कुछ भर्राया हुआ है। इन शब्दों में एक धक्का, एक घबराहट, एक बेचैनी एक शंका और संदेह झलक रहा है इसके सिवा जिस फोटोग्राफ का ज़िकर चल रहा है। वह पुरुष का नहीं, बरन् किसी युवती का है! पर उसके साथ श्याम बाबू का सम्बन्ध! यह क्या माया है? क्या यह दावत केवल यही एलबम और उसके भीतर केवल इस फोटोग्राफ को प्रकट करने के लिये ही दी गई है?

मन मे फिर एकबार ज्वार आ गया। क्या मै उठूँ और इस बटेर की औलाद श्यामबाबू की गर्दन मरोड़ दूँ? इस बदमाश का इतना

साहस कि यह निरीह, निरवलम्ब नारी के आत्म-संवेदन से अनुचित लाभ उठाये। और यही वह हरामी का पिल्ला है, जो उस दिन लाजो से कह रहा था मेरी सारी इच्छायें मर चुकी हैं मुझे किसी चीज़ में कोई स्वाद नहीं मिलता और ज़बान लपलपा कर लाजो का रक्त-पान करने के लिये यह लार कौन टपका रहा है।

एक क्षण में मैं यह सब सोच गया। फिर श्यामबाबू बोल रहे हैं "क्यों? आपको ताज्जुब क्यों हो रहा है? मैंने पहले ही आप से दरख्वास्त की थी कि आप एलबम न देखें। मेरा मतलब साफ़ था। कभी-कभी ये एलबम हमारी जिन्दगी का वह पर्दा भी रौशन कर देते हैं, जिन्हें हम अपने दिल के कोने में बहुत छिपा कर रखा करते हैं। "तो आप, आप इस लड़की को जानते हैं?" इस स्वर में भारीपन आज भी वैसा ही स्पष्ट था। "मैं अपनी लाजो को आजसे नहीं, उस वक्त से जानता हूँ जब वह सात साल की थी। इसके सिवा मैं इतना और जानता हूँ (कहते-कहते श्याम बाबू रुक गये फिर बोले ) ख़ैर, जाने दीजिये। वह बात मुझे ज़बान पर नहीं लानी चाहिए।"

इसके बाद एक सन्नाटा सा खिंच गया। शुक्ला अब खाना खा रहा था, ब्वाय कब खाना दे गया, मुझे यह भी मालूम न हो सका। फिर एक कुछ उखड़े हुए स्वर में अडवानी साहब बोले "अच्छा मिस्टर श्याम बहुत-बहुत शुक्रिया!" और कुछ ऐसा जान पड़ा जैसे वे उठकर खड़े भी हो गये। क्योंकि उसी क्षण एक कुरसी खिसकाने का शब्द हो गया।

"अच्छा तो कल मकान पर तो आप मिल ही रहे हैं।" श्यामबाबू प्रसन्नता-पूर्वक कहने लगे "और वादे के मुताबिक भाभी के हाथ की बनी हुई खीर भी आप खिलायेंगे ही?"

सुनकर मेरी स्थिति उस क्षण की सी हो गयी थी जब बिजली इतने जोर का धक्का मार देती है कि आदमी मरता तो नहीं, लेकिन मृत्यु के निकट अवश्य पहुँच जाता है; और मेरी चेतना इस अनुभूति के निकट कि मैं बिजली से भी एक पग आगे हूँ, क्योंकि मैंने ही उसे काया दी है,

सीमा दी है, रूप और रंग दिया है। तब मैं फौरन उठकर खड़ा हो गया। शुक्ला बोला- अजीब आदमी हो। आते ही पलंग पर जा गिरे और फिर उठाने से भी न उठे। खैर, अब फौरन खाना खा लो और कम्पनी के प्रॉस्पेक्टस का ड्राफ्ट तैयार करने में लग जाओ। अब इस काम में देरी नहीं होनी चाहिए।

चूल्हे में जाय तुम्हारा खाना और भाड़ में जाय प्रॉस्पेक्टस। मैं इस वक्त इतने ज़रूरी काम से जा रहा हूँ कि मृत्यु को भी ठहरना पड़ जायगा। समझे! कहकर मैं अपने ब्राउन जूतों के फीते बाँधने लगा।

उत्तर में "ऐसी-तैसी समझने वाले की! मैं तुम्हारी हड्डी-पसली एक कर दूँगा" कहते-कहते शुक्ला चीला तुमने मुझे समझा क्या है?

उधर अडवानी साहब फ़रमा रहे थे "पहले आप तशरीफ तो लाइये। उसके बाद देखेंगे कि हमे आपको खिलाने के लिये और कौन-कौन सी चीजों का इन्तज़ाम करना होगा। तब तत्काल मेरे मन में आया वाह! क्या बाँका उत्तर दिया है? फिर जान पड़ा कि दोनों-कमरे से बाहर निकल रहे हैं।

मैंने शुक्ला के कान के पास मुँह ले जाकर उससे कह दिया तेरी क़सम मै इस काम को घर पर कर लूँगा। चाहे मुझे रात भर जागरण ही क्यों न करना पड़े। लेकिन तू इस वक्त मुझे जाने दे। आज जरूरी काम न होता, तो मैं जाता ही क्यों? और तुम्हारी योजना मे सम्मिलित न होता, तो मैं यहाँ आता ही क्यों? और तब सहज ही शुक्ला से बिदा लेकर मै भी अडवानी साहब के साथ ही लिफ्ट से नीचे उतर आया।

बातचीत का अन्य कोई अवसर न देख मैंने लिफ्ट के बाहर कदम रखते ही अडवानी साहब से कह दिया "माफ़ कीजियेगा, मैंने आपको कहीं देखा है?" यद्यपि मैंने उन्हे पहली बार ही देखा था।

अडवानी साहब मुसकराते हुए बोले हो सकता है, देखा हो।' आपका शुभ नाम?

मैंने कहा नाम तो मेरा रामतीर्थ शर्मा है, लेकिन अक्सर लोग

शर्मा नाम से ही जानते हैं। लेकिन क्या यह सम्भव नहीं हो सकता कि हमारी आपकी पहचान दूसरे जन्म अर्थात् पूर्व जन्म की हो।" "हँ-हँ ! आप भी खूब हैं शर्मा साहब इस जन्म की बातें तो हम याद कर नहीं पाते पूर्व जन्म की भला क्या याद रखेंगे ?"

"लेकिन इतना तो आप मानेंगे कि पूर्व-जन्म की बातें हम जान सकते हैं। ऐसे बच्चे भी पैदा हो चुके हैं, भाषा का ज्ञान होते ही जिन्होंने पूर्व जन्म की ऐसी-ऐसी गुप्त बातें प्रकट की हैं, जिन्हें सुनकर लोग हैरान रह गये हैं। पर छानबीन करने पर जो बिल्कुल सत्य निकलीं हैं। और मैं तो आजकल इस विषय में कुछ अनुसंधान भी कर रहा हूँ।"

होटल के आगे, सड़क के किनारे, बिल्कुल टैक्सी के पास खड़े-खड़े हमारी बातें चल रही थीं। और मैं क्षण-क्षण पर उसी क्षण की कल्पना कर रहा था कि अब हमसे नमस्ते की जाती है अब हमसे विदा ली जाती है।

इतने में अडवानी साहब बोल उठे "अच्छा तब तो आप सचमुच दर्शनीय पुरुष हैं। आपसे मिलके मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। कभी मेरी कुटिया को भी पवित्र करने के लिए पधारिये।"

"अवश्य-अवश्य, जब आज्ञा दीजिये, उपस्थित हो जाऊँ। लेकिन मुझे आपके शुभ-स्थान का पता...? इस समय आप कहाँ जा रहे हैं ?"

"मैं जा तो घर ही रहा हूँ, लेकिन आपको कहाँ जाना है ?"

"सांताक्रुज"

"तब ठीक है। बिल्कुल ठीक हो गया। आप मेरे साथ चलिये, मेरा घर रास्ते में ही पड़ता है माहिम में।"

और इसके बाद उन्होंने एक टैक्सी में बैठ जाने का अनुरोध किया। हम दोनों उस पर बैठे और चल दिये।

दूसरे दिन प्रातःकाल नौ बजे चाय के निमंत्रण पर जब मैं अडवानी साहब के यहाँ पहुँचा, तो लाजो मेरे सामने थी। अडवानी साहब ने उससे मेरा परिचय कराया "आप हमारे देश के एक रत्न हैं। आपको

गणना हिन्दुस्तान के गिने चुने विद्वानों में की जाती है।"

मैं उस समय मन ही मन कितना घुल रहा था इसकी कल्पना सहज ही की जा सकती है।

अडवानी साहब उधर बराबर कहते ही चले जा रहे थे आजकल आप पूनर्जन्म विषय पर एक ऐसा ग्रन्थ लिख रहे हैं, जिसके प्रकाशित होते दुनिया की आँखों में चका-चौंध उत्पन्न हो जायगी। और आपका नाम भी, आपकी विद्वता के अनुरूप, श्री रामतीर्थ शर्मा है!

अभी हमारा परिचय समाप्त ही हुआ था कि इतने में श्यामबाबू भी आ टपके। और मैंने देखा, लाजो उसको देखते ही सहम गयी। अब अडवानी साहब ने श्यामबाबू से भी मेरा परिचय कराया और तब श्यामबाबू ने ज्योंहीं हाथ मिलाने के लिए अपना हाथ उठाया मैं छिटक कर दूर खड़ा हो गया। तत्काल मेरे मुँह के निकल गया क्षमा कीजियेगा, मुझे आपसे हाथ मिलाते डर लगता है। आपकी मुद्रा, आपकी भृकुटियों की चमक, मस्तक की रेखायें मुझे स्पष्ट बतला रही हैं कि आप... आप। अच्छा, जरा अपना हाथ दिखलाइए ..हाँ हाँ दिखलाइये, संकोच मत कीजिये।

इतने में अडवानी साहब भी बोल उठे "संकोच करने की इसमें बात ही क्या है। आपकी बात कभी गलत नहीं हो सकती।"

तब लाचार होकर श्यामबाबू ने अपना हाथ मेरे सामने कर दिया। और उसकी ओर दृष्टि डालते ही मेरे मुँह से निकल गया "लीजिये पहले जिसकी मुझे आशंका मात्र थी अब उसका निश्चय हो गया। लेकिन कायदे से वह बात मुझे बतलानी नहीं चाहिए।"

"अब तो आपको बतलानी पड़ेगी।" श्यामबाबू तपाक से बोल उठे। और अडवानी साहब ने भी कह दिया "मेरे ख़याल से बतलाने में कोई हर्ज तो है नहीं।"

फिर भी मैंने कह दिया सोच लीजिये अच्छी तरह।

तो श्याम ने दृढ़ता से उत्तर दिया "खूब सोच लिया है। आप बेधड़क कह डालिये।"

"अब मुझे साफ-ही-साफ कहना पड़ेगा कि आप हिंसावादी हैं। जिससे आपके विचार नहीं मिलते, आप उसका खून भी कर सकते हैं। और आजकल तो आप प्रतिहिंसा की आग से इस बुरी तरह से जल रहे हैं कि कोई भी अमानुषिक काम आप सहज ही कर सकते हैं। आप एक ऐसी स्त्री के पीछे पड़े हैं जो आदर्श पतिव्रता और सती है। आप उसकी मान-मर्यादा को मिट्टी में मिला देना चाहते हैं। इसलिये यह कहने के लिये आप मुझे क्षमा करेंगे कि वास्तव में आप उसके प्रेमी नहीं, शत्रु हैं।"

मेरा कहना था कि श्याम बाबू के मुख पर हवाइयाँ उड़ने लगीं। लेकिन वे फिर साहस बटोर कर बोले -"आप क्या कह रहे हैं, किस मतलब से कह रहे हैं, यह मेरी समझ मे नहीं आ रहा है।"

तब मैंने कह दिया "सच्ची बात लोग प्रायः कम समझ पाते हैं। जो समझते भी हैं, वे स्वीकार नहीं करते। और जो स्वीकार भी करते हैं, वे उसपर चल नहीं पाते। यही तो जगत् की इस रचना का सबसे बड़ा रहस्य है। यही मनुष्य की सारी चेतना व्यर्थ हो जाती है। अभी मैंने आपके सम्बन्ध मे बतलाया ही क्या है? लेकिन अगर बतलाना शुरू कर दूं, तो सम्भव है, आप उसे सहन तक न कर सकें। यह भी सम्भव है कि चीखने और चिल्लाने लगें। लेकिन मिस्टर अडवानी के यहाँ मैं ऐसा कोई नाटकीय दृश्य उपस्थित करना नहीं चाहता।"

अभी मैं इतना ही कह पाया था कि श्याम बाबू घबराये से उठकर खड़े हो गये। बोले- अच्छा तो मैं-मैं...आपसे, फिर मिलूंगा। मुझे एक...एक जरूरी काम अभी-अभी याद आ गया। इसलिये मैं .....

कहकर वे झट दरवाजे के पास जा पहुँचे और जल्दी में अडवानी साहब से नमस्ते किये बिना ही जाने लगे। लेकिन अडवानी साहब तब

तक बोल उठे "आप कैसे भी हों, पर कम से कम चाय तो पीते जाइये श्याम बाबू।"

लेकिन श्याम बाबू ने पीछे फिर कर देखा तक नहीं। कमरे से फुटपाथ पर आते-आते कहते चले गये नहीं-नहीं, मैं अब ठहर नहीं सकता। मुझे.........

इधर लाजो मेरे कप में चाय ढाल रही थी और अडवानी साहब कह रहे थे जीवन मे आज तक शुभचिन्तक और मित्र बहुत मिले, लेकिन शर्मा जी, सच कहता हूँ आप जैसा खरा, सच्चा और तेजस्वी मित्र मुझे आज तक नहीं मिला।

और मेरे मुँह से निकल गया- "जाने भी दीजिये, इन बातों को। यह बम्बई है। एलबम का एक चित्र मात्र जब आपकी आत्मा को हिला सकता है, तब मैं तो फिर भी एक कल्पनाशील व्यक्ति हूँ।" क्षणभर को अडवानी साहब की भृकुटियो में बल पड़े, फिर वे मुसकराने लगे। और चकित होकर लाजो बोली ये एलबम की क्या बात है? तुमने मुझे नहीं बतलाया। और कुछ सोचकर अडवानी साहब खुशी के मारे चिल्ला उठे

"वन्डरफुल शर्मा जी, वन्डरफुल" और लाजो के उत्फुल्ल आनन की ओर देखता हुआ मैं चाय सिप करने लगा।